रानी उसके यहां है और कभी सोग संताप उसे नहीं ब्याप्ता आनंद से अचल राज वहांका वुह कर्ता है और जैसा वुह राजा सुखी है संसार में कोई नहीं ॥

यिह सुन कर राजा को उसके मिल्ने की इच्छा हूई बैतालों को बुलाकर कहा कि मेरे तईं पाताल को लेचलो मैं शेषनाग के दर्शन को जाऊंगा ॥

बैताल उठाकर पाताल को लेगये और शेषनाग का दूर से मंदिर दिखा दिया राजा ने दूर से देख बैतालों को बिदा किया और आप मंदिर को चला जब जाकर उसके पास पहुंचा देखे तो वुह कंचनका मंदिर रत्न जड़े हूये जग्मगा रहा है और ऐसी जोत है उसकी कि जिस में रोशनी के सिवा रात दिन कुछ नहीं मअ़लूम होता दर दर पर कंवलके फूलोंकी बंदन्वारें बंधी हूईं हैं और घर घर आनंद हो रहे हैं ॥

राजा कुछ डर्ता डर्ता कुछ ख़ुशी ख़ुशी द्वारे जा खड़ा हूआ और वहांके द्वारपालों से दंडवत्त कर कहा महाराज को हमारा समाचार पहुंचाओ कहो कि मर्त्य लोक से एक राजा आपके दर्शन को आया है दर्बान राजा को ख़बर देने गया और यिह द्वार पर खड़ा हूआ कहता था

यिह कहानी इन्तिख़ाब की गई है सिंहासन बत्तीसी में से

एक दिन राजा बीर बिक्रमाजीत सभा में इंद्र समान बैठा था और गंधर्व मधुर मधुर सुरों से गा रहे थे पातुर नृत्य कर भाव बता रहीं थीं कहीं भाट खड़े हुए जस बर्णन कर रहे थे किसी तरफ़ ब्राह्मण बेद पाठ कर रहे थे किसी तरफ़ मल्ल आपस में युद्ध कर रहे थे और किसी तरफ़ चीते कुत्ते सियाहगोश हरन मेंढे मीरशिकार लिये खड़े थे किसी तरफ़ अतरदीन पान्दान वगेरें गुलाबपाशें लिये ख़वास खड़े थे और जित्नी तैयारी राजाओं की चाहिये सब थी॥

सभा में एक से एक पंडित चतुर और बीर बैठा था उन्ह में राजा इंद्र की तरह बैठा था और सब सामान इंद्र के अखाड़े का सा था इस में राजा ने अप्ने चित में बिचार कर पंडितों से कहा कि तुम एक बात मेरी सुनो कि स्वर्ग में राजा इंद्र जो है सो मर्त्य लोक का सब मर्म्म जान्ता है कहो कि पाताल का राजा कौन है और किस जगह वुह रहता है॥

तब उन्ह में से एक पंडित बोला कि महाराज पाताल का राजा शेषनाग है जिस के हज़ार फण हैं और पद्मिनी

ने उस से कहा कि बिद्या तुझे न आई फिर इन ने कहा हां महाराज न आई ॥

इत्ना क़िस्सः कह बैताल बोला कि ऐ राजा कहो किस कारण उसे बिद्या न आई राजा बोला कि वुह साधक दुचिता हूआ इस लिये न आई और ऐसे कहा है कि एक चित होने से मंत्र सिद्धि होता है और दुचित होने से नहीं होता और ऐसे भी कहा है कि जो दान के हीन हैं तिन की कीर्ति नहीं होती और जो सत से हीन हैं उन्हें लाज नहीं जो न्याव से हीन हैं तिन्हें लक्ष्मी नहीं मिल्ती और जो ध्यान के हीन हैं उन्हें भगवान नहीं मिल्ता ॥

यिह सुन बैताल ने कहा कि जो साधक मंत्र सिद्ध कर्ने के लिये आग में बैठा वुह किस तरह दुचिता हूआ राजा ने कहा कि मंत्र साध्ने की बिरियां जब वुह अप्ने कुटुम्ब से मिल्ने गया उस समैं जोगी ने क्रोध कर अप्ने मन में कहा कि ऐसे दुदिले साधक को मैं ने बिद्या क्यूं सिखाई इस लिये उसे बिद्या न आई ॥

बना हूआ है सो कीड़ोंकी खान है और सुभाव इसका यिह है कि एक रोज़ इसकी ख़बर न लीजे तो दुर्गंध आती है जो ऐसे शरीर से प्रीति कर्ते हैं सो मूरख हैं और जो इस से हित नहीं कर्ते वे पंडित हैं और इस शरीर का यही धर्म है कि बार बार जन्म लेता है और मिट्टता है ऐसे शरीर का क्या भरोसा कीजे इसे बहुतेरा पवित्र कीजे पर यिह पवित्र नहीं होता जैसे मल का भरा घड़ा ऊपर के धोने से पाक नहीं होता और कोयले को कोई बहुतेरा धोवे पर वुह धौला नहीं होता और जिस शरीर में मलके सोत सदा बहा करें वुह किस तरह़ से शुद्ध हो॥

इत्ना कह फिर बोला कि किसकी मा किसका बाप किसकी जोरू किसका भाई इस संसारकी यही रीत है कि कित्ने आते हैं और कित्ने जाते हैं जो यज्ञ और होम के कर्णेवाले हैं सो अग्नि को ईश्वर जान्ते हैं और जो कम अक़्ल हैं सो प्रतिमा कर भगवान को मान्ते हैं और जोगी लोग अप्ने घट में ही हरि जान्ते हैं ऐसे गृहस्ती धर्म को मैं न करूंगा बल्कि जोगाभ्यास करूंगा इत्ना कह उस ने घर से बिदा ले जोगी के पास आ अग्नि में बैठ मंत्र साधा पर यक्षनी न आई तब जोगी के पास गया और जोगी

अनेक तरह के भय नज़र आते पर यिह किसू से न डर्ता जब कि वुह मुद्दत हो चुकी तो इस ने जोगी से आकर कहा कि महाराज जित्ने दिन आप ने कहे थे मैं साध आया उस ने कहा कि इत्ने दिन अब आग में बैठ कर साध इस ने कहा महाराज एक बेर अप्ने कुटुम्ब से मिल आऊं फिर आके साधूंगा ॥

यिह जोगी से कह बिदा हो अप्ने घर को गया और कुम्बे के लोगों ने इसे जो देखा तो गले लगा लगा रोने लगे और इस के बाप ने कहा ऐ गुणाकर इत्ने दिनों तू कहां था और किस वास्ते घर को बिसारा ऐ पुत्र ऐसे कहा है जो पतिब्रता स्त्री को छोड़के जुदा रहता है और जवान नारी को पीठ देता है या जो जिसे चाहता है वुह उसे नहीं चाहता वुह चंडाल के समान होता है और ऐसे कहा है गृहस्ती धर्म बराबर कोई धर्म नहीं और घरवाली की बराबर कोई संसार में सुख देनेवाली नहीं और जो माता पिता की निंदा कर्ते हैं सो अधम नर हैं और उन की गति मुक्ति कभी नहीं होती ऐसा ब्रह्मा ने कहा है ॥

तब गुणाकर बोला कि यिह शरीर रक्त और मांस का

उस में सब सुख के सामान रखके इसे यहां से अप्ने साथ ले गई और एक चौकी पर बैठा भांति भांति के बिंजन और पक्वान्न थाल भर भर उस के रूबरू रखे ॥

उस ने मन मान्ता जो भाया सो खाया और इस के बअ़्द पान्दान उस के संमुख रख दिया और केसर चंदन गुलाब में घिस्कर उस के बदन में लगाया फिर अच्छे वस्त्र सुगंधों से बास्कर पहना फूलों की माला गले में डाल वहां से पलंग पर ला बिठाया कि इत्ने में सांझ हूई और यिह भी अप्नी तैयारी कर सेज पर जा बैठी और उस ब्राह्मण ने सारी रैन सुख चैन से काटी ॥

जब भोर हूई वुह यक्षनी अप्ने स्थान पर गई और इस ने जोगी के पास आन्कर कहा कि स्वामी वुह तो चली गई अब मैं क्या करूं जोगी बोला वुह बिद्या के बल से आई थी और जिसे बिद्या आती है उस के पास रहती है इस ने कहा महाराज यिह बिद्या मुझे दो तो मैं साधूं तब जोगी ने एक मंत्र उस को दिया और कहा कि इस मंत्र को चालीस दिन आधी रात के समैं जल में बैठ एक चित होके साध ॥

इसी तरह से यिह साधे को जाया कर्ता और अनेक

यिह कहानी इन्तिख़ाब की गई है बैताल पचीसी में से

बैताल बोला हे राजा उज्जैन नगरी का महासैन नाम राजा था और वहां का बासी देवशर्मा ब्राह्मण जिस के बेटे का नाम गुणाकर वुह बड़ा ज्वारी हूआ यहां तलक कि जो कुछ उस ब्राह्मण का धन था सो जूए में हार दिया तब सारे कुम्बे के लोगों ने गुणाकर को घर से निकाल दिया और उस से कुछ बन न आया लाचार होकर वहां से चला तो कित्ने दिनों में एक शहर में आया वहां देखता क्या है कि एक जोगी धूनी लगाये हूए बैठा है उसे दंडवत कर यिह भी वहां बैठ गया ॥

जोगी ने इस से पूछा तू कुछ खायगा इसने कहा महाराज दोगे तो क्यूं न खाउंगा जोगी ने एक आद्मी की खोप्री में खाना भर के इसे ला दिया इस ने देख कर कहा इस कपाल का अन्न मैं न खाउंगा जब इस ने भोजन न किया तब जोगी ने ऐसा मंत्र पढ़ा कि एक यक्षनी हाथ जोड़ आन्के हाज़िर हूई और बोली महाराज जो आज्ञा हो सो करूं जोगी ने कहा इस ब्राह्मण को इच्छा भोजन दे इत्ना सुन्के उस ने एक अच्छा सा मंदिर बना

यिह राजा का हुक्म पाकर सब रऐयत ने दौलत अपने घर में भरी॥

ये बातें कहकर पुतली राजा भोज से कहने लगी सुन राजा बिक्रम के गुण वुह ऐसा राजा था और प्रजा का हितकारी तू किस तरह उस के सिंहासन पर बैठता है तेरी क्या जान है यिह सुन्कर बात पुतली की राजा अज्ञान हूआ और बररुच पुरोहित भी शर्मिन्दः वुह साअत भी गुज़र गई॥

---

से कहा जो उस मकान में लागत लगी है सो हिसाब करके इस ब्राह्मण को दो राजा की आज्ञा पाय- दीवान ने हिसाब कर तोड़े रुपयों के लदवाकर ब्राह्मण के साथ कर दिये और वुह अपने घर को गया ॥

उस दिन साअत देख उस हवेली में राजा जा रहा और बैठकर कुछ बिचार कर्ने लगा इस में हाथ बान्धकर लक्ष्मी आन खड़ी रही बोली धन्य राजा बिक्रम तेरे धर्म को इत्ना कह लक्ष्मी उस वक्त तो चली गई राजा ने वहां आराम किया जब चौथा पहर रात का हुआ तब लक्ष्मी फिर आई और कहने लगी राजा मैं कहां गिरूं ॥

राजा ने कहा जो तू पड़ा चाहती है तो पलंग छोड़कर जहां तेरी इच्छा होवे तहां गिर इत्ने में खूब तरह से सोने का मेंह तमाम नगर में बर्सा सुबह हुई राजा उठा देखकर यिह कहने लगा हमारी रऐयत पर बहुत सख्ती थी लेकिन अब कोई दिन निचिन्त हो आराम से रहेगी ॥

इत्ने में दीवान आया और खबर दी महाराज तमाम नगर में कन्चन बर्सा है अब जो हुक्म दो सो हम करें तब राजा ने कहा शहर में ढोल बजवा दो जिस की हद्द में जो दौलत है सो ले और कोई किसी को मनअ न करे

संपूर्ण भए ख़ौफ़ से उस ने कुछ जवाब न दिया तब वुह दो पहर रात को फिर आई और कहा कि ऐ ब्राह्मण अज्ञानी मुझे आज्ञा दे ॥

उन्ने चिन्ता कर्के रात गंवाई और सुबूह हूए राजा के पास आया मन मलीन और रात के अह़्वाल से डरा हूआ रंग ज़र्द चिह्रे का और डर से कुम्हलाया हूआ राजा इस शक्ल से देख उसे हंसने लगा फिर कहा कि कल की सी ख़ुशी हम ने आज न देखी ऐ ब्राह्मण यिह अचम्भे की बात है तब ब्राह्मण बोला सुन स्वामी मेरा दुख और तुम दाता हो प्रजा के सुख देनेवाले और तुम साके बन्ध नरेस हो जैसे राजा कर्ण और राजा इंद्र अप्ने वक़्त में दानी थे ऐसे इस समैं में तुम हो आप ने जो मंदिर मेरे तईं दिया है उस की ह़क़ीक़त मैं कहता हूं ॥

मअ़लूम नहीं कि उस में भूत है या पिशाच है मेरे तईं उस ने सारी रात सोने नहीं दिया आप के प्रताप से या लड़कों के भाग से जीता बचके मैं यहां आया हूं इस से भीख मांग खाना मुझे बिह्तर है पर उस मह़ल में न रहूंगा ॥

यिह बात सुन राजा ने प्रधान को बुलाया और उस

दर्वाज़ें और सात खंड उस में रखे जगह जगह जवाहिर अन्मोल उस में जड़े और दर्वाज़े पर दो नीलम के बड़े नगीने लगाये कि किसी की नज़र न लगे वुह जड़ाऊ महल किते बर्सों में ऐसा तैयार हूआ कि दुन्या के पर्दे पर किसी ने दूस्रा न आंखों देखा न कानों सुना॥

तब दीवान ने जाकर राजा को ख़बर दी महाराज वुह मंदिर अब तैयार हूआ आप चल्कर उसे देखिये और जो कोई उस महल को देख्ता था मोहित हो रह्ता था राजा वहां से मकान देख्ने को गये एक ब्राह्मण भी साथ गया महल को जब राजा ने मुलाहज़ः किया तब ब्राह्मण देख्कर और हंस्कर कह्ने लगा हे राजा ऐसा घर जो मैं पाऊं तो बैठ यहां पातुर नचाऊं॥

यिह बात सुन्कर राजा ने कुछ मन में सोच न किया गंगा जल और तुलशी का पत्ता लेकर घर उस ब्राह्मण को संकल्प कर दिया वुह घर पाकर ब्राह्मण को ऐसा हूआ आनन्द जैसे चकोर रात को पावे है चन्द तुर्त अपने वुह कुम्बे को ले आया और वहां आकर रहा रात को ख़ुशी से पलंग पर सोता था कि पहर रात गये लक्ष्मी आई और कह्ने लगी कि बेटा हुक्म दे तो मैं गिरूं और घर बाहर

दर्वाज़े और सात खंड उस में रखे जगह जगह जवाहिर अन्मोल उस में जड़े और दर्वाज़े पर दो नीलम के बडे नगीने लगाये कि किसी की नज़र न लगे वुह जड़ाउ महल कित्ने बर्सों में ऐसा तैयार हुआ कि दुन्या के पर्दे पर किसी ने दूस्रा न आंखों देखा न कानों सुना॥

तब दीवान ने जाकर राजा को ख़बर दी महाराज वुह मंदिर अब तैयार हुआ आप चल्कर उसे देखिये और जो कोई उस महल को देख्ता था मोहित हो रह्ता था राजा वहां से मकान देख्ने को गये एक ब्राह्मण भी साथ गया महल को जब राजा ने मुलाहज़ः किया तब ब्राह्मण देख्कर और हंस्कर कह्ने लगा हे राजा ऐसा घर जो मैं पाउं तो बैठ यहां पातुर नचाउं॥

यिह बात सुन्कर राजा ने कुछ मन में सोच न किया गंगा जल और तुलसी का पत्ता लेकर घर उस ब्राह्मण को संकल्प कर दिया वुह घर पाकर ब्राह्मण को ऐसा हुआ आनन्द जैसे चकोर रात को पावे है चन्द तुर्त अप्ने कुटुम्बे को ले आया और वहां आकर रहा रात को ख़ुशी से पलंग पर सोता था कि पहर रात गये लक्ष्मी आई और कह्ने लगी कि बेटा हुक्म दे तो मैं गिरूं और घर बाहर

दिया तब वुह बिदेसी राजा के पांवों पर गिर पड़ा कि महाराज तुम ने हम तीनों को जी दान दिया तुम्हीं हमारे भगवान हो क्यूं कि जी दान तुम से पाया॥

राजा हाथ पकड़कर उन्ह तीनों को रंग महल में ले आया और बिठाकर कहा तुम्हें जो चाहिये सो हम से मांग लो तब वुह बोला महाराज हमें हुक्म दीजिये तो हम घर को जायें और जब तलक जियेंगे आप को असीस दिया करेंगे ऐसा कुछ तुम ने हमें दिया है तब राजा ने अप्नी तरफ़ से लाख रूपै देकर उन्ह को घर भिजवा दिया॥

इत्नी बात कह पुतली फिर बोली राजा इत्ने लाइक़ तुम हो तो इस सिंहासन पर बैठो और यों बैठोगे तो तमाम लोग हंसेंगे वुह भी महूरत राजा का टल गया दूसे दिन फिर राजा दिल में सोच कर्ता हूआ सिंहासन पर बैठने को आया तब

चन्द्रकला चौथी पुतली बोली

सुनो राजा तुम मन मलीन क्यूं हो बैठो हमारे पास और सुनो जो मैं कथा कहूं एक रोज़ एक पंडित कहीं राजा बिक्रमाजीत पास आया था और उस ने आकर

तरह बे अजल मर जाता है और गिर्के बहुत पछताता उस की आवाज़ राजा ने सुन्नेही लोगों से पूछा यिह कौन दुखी पुकार्ती है तब हकीरों ने ख़बर दी कि महाराज एक मर्द और रंडी लड़के समेत डूबते हैं उन्ह में से वुह मर्द चिल्ला रहा है कोई ऐसा पर उपकारी हो कि हम डूबतों को निकाले॥

यिह वुह हकीरः कहता ही था कि वुह फिर पुकारा हम तीन जी डूबते हैं कोई हमें भगवान का बन्दः पार लगावे यिह सुन्कर राजा वहां से धाया और आकर उस दर्या में कूद पड़ा जाकर एक हाथ में रंडी और दूसरे हाथ में लड़के को पकड़ लिया वुह मर्द भी राजा से लिपट गया तब राजा घब्राया और आप भी डूबे लगा अपने ईश्वर को याद किया और कहा कि हे नाथ मैं धर्म काज के वास्ते आया था और इस में मेरा जी ही जाता है धर्म कर्ते नुक़सान होवे॥

राजा यिह कहकर बहुत ज़ोर कर्ने लगा और ज़ोर उस का कुछ काम न आता था तब उस ने आगिया और कोयला दोनों बीरों को याद किया याद कर्ते ही वे बीर आकर हाज़िर हुए और चारों को उठा कनारे पर रख

गये हैं इत्नी बात जब पुत्ली ने कही राजा की वुह भी साअ़त टल गई तब दूस्रे दिन सुबह को राजा ने फिर पाट बैठने की तैयारी की और जोंहीं चाहा कि सिंहासन पर पांव धरे कि

## रतिबामा तीस्री पुत्ली

बोली तुम्हारा यिह काम नहीं जो इस पर बैठो और मुझ से एक कथा नई सुन लो एक दिन राजा बीर बिक्रमाजीत दर्या कनारे एक मह़ल में ख़ल्वत कर्के बैठे थे राग हो रहा था और हर एक रंग की चुहल मच रही थी कि दिल फ़रेफ़्तः होजावे और एक से एक सहेली ख़ूब सूरत पास बैठी थी॥

राजा का दिल वहां बे इख़्तियार लग रहा था कि एक पंथी त्रिया संग लिये हुए और उस त्रिया की गोद में एक बालक घर से ख़फ़ा होकर निक्ले थे दर्या के कनारे पास उसी मह़ल के आकर ग़ुस्से के मारे कूद पड़े मर्द के एक हाथ में हाथ रंडी का और एक हाथ में लड्के का हाथ यों तीनों डूब्ने लगे तब पुकारे ऐसा धर्मात्मा कौन है जो इन तीनों आद्मियों की जानें बचावे उन में से वुह मर्द हाय कर्के पुकारा जो कोई ग़ुस्सः मार न सके तो इसी

कामना हो सो हम से कहो हम तुर्त पूरी कर दें सब जगह के जाने की हम क़ुद्रत रख्ते हैं जल थल मही आकाश में पवन के रूप होकर जहां कहो हम चले जायें जैसे हनुमान तुर्त लंका जा पहुंचा वैसे ही हम भी जा सक्ते हैं॥

यिह सुन ख़ुश हो राजा ने कहा मुझे तो कुछ काम नहीं है अगर मेरे तईं बचन दो तो मैं देवी से तुम्हें मांग लूं लेकिन हे बीरो जो तुम से बचन देकर निर्बाह किया जाय तो बचन दो उन बैतालों ने कहा कि अच्छा तब राजा ने उन्ह को बचन बन्द कर मांग लिया और कहा जिस जगह मैं याद करूं तुम उस जगह मेरे पास पहुंचना तब बीर बोले कि राजा तू जिस जगह हमें याद करेगा वहां हम पवन रूप होकर पहुंचेंगे यिह बात उन्ह से कर्के राजा घर को गया ये बातें चित्ररेखा पुतली ने राजा से कहीं कि राजा बिक्रम के ये काम थे इत्ने जोग तो तू नहीं है॥

फिर वे बीर राजा के ताबिज़ हूए और आगे बहुत से काम किये जहां बिक्रम को गाढ़ पड़ी वे दोनों आकर हाज़िर हूए जो कोई ऐसे काम करे तो सिद्ध हो राजा तू अप्ने ज़ोर पर ग़ुरूर मत कर तुझ जैसे पृथ्वी में कड़ोड़ो हो

तुम्हारा नौता है तब राजा ने कहा हम आवेंगे तुम अपने मन में चिन्ता मत करो सांझ हूए पहुंचेंगे ॥

जोगी यिह सुन्तेही ठिकाना बता अपनी मंढी को गया जब शाम हूई राजा भी खांडा फरी ले तैयार हूआ और किसी से न कहा अकेला चला गया तुर्त जोगी के पास पहुंचा और आदेश कहा जोगी बोला कि देवी के आगे जाकर दंडवत कर जो देवी तुस मे खुश हो राजा बोला स्वामी मैं दंडवत नहीं जान्ता कि किस तरह कर्ते हैं जो मुझे बताओ तो मैं करूं जोगी बताने लगा और जोंहीं सिर झुकाया राजा ने देव की नसीहत याद कर्के एक खांडा ऐसा मारा कि सिर धड़ से जुदा होगया और उसे मार्ने खत्र: न किया और उस दरख्त से उस तेली को भी उतार दोनों को जले कड़ाह में डाल दिया ॥

तब देवी बोली धन्य है बिक्रम तेरी हिम्मत को मैं तुझ पर बहुत मिहरबान हूई तू मुझ से बर मांग और धन्य हैं तेरे माता पिता को कि जिन के घर में तू ने औतार लिया देवी जब यिह कह चुकी तब वे बीर आकर हाज़िर हूए राजा से कहने लगे कि हम आगिया और कोयला दो बीर तुम्हारी खिद्मत को आये हैं जो तुम्हारी

तेली एक सिरिस के दरख़्त पर रहता है अब वुह जोगी तुझ को नौता देने आवेगा छल कर्के तुझे लेजायगा तू नौता लेकर वहां जाइयो जब वुह कहे कि तू दंडवत कर तब तू कहियो मैं दंडवत कर्नी नहीं जान्ता मेरे तईं एक जहान दंडवत कर्ता है जो तुम गुरू हो और मैं चेला तो मुझे दंडवत कर्नी बताओ उसी तरह मैं दंडवत करूं जब वुह सिर निहुड़ावे तब तू खांडा मारी कि उस का सिर जुदा होजावे और वहां कड़ाह जो देवी के आगे तेल का खौल्ता होगा उस में उस को और दरख़्त से तेली को उतार के दोनों को उसी कड़ाह में डाल देना यिह मेरी बात तू गांठ में बान्ध रख इसे हर्गिज़ कभी न भूलना यिह बात कहकर वुह देव चला गया और राजा अपने महल में आया भोर हुए सारे नगर में ख़बर हुई कि राजा बिक्रमाजीत आये दीवान मुतसद्दी और सब अह्लिकार नज़रें लाये तमाम शह्र में आनन्द होगया घर घर मंगलाचार होने लगे यहां तो ख़ुशी के नक़ारे बज रहे थे इत्ने में एक जोगी आया और राजा को आदेश सुनाया एक फल उस के हाथ दिया उन ने हंस्कर वुह फल हाथ में लिया जोगी ने कहा राजा हमारे यहां यज्ञ होता है एक दिन का

छाती पर चढ़ बैठा तब वुह बोला राजा तू मुझ से बर मांग मैं तुझे जी दान दूं॥

यिह बात उस की सुन्कर राजा हंस्कर बोला मैं ने तुझे पछाड़ा है और चाहूं तो मार डालूं तू मुझे जी दान क्या देगा तब वुह बोला राजा तू मुझे छोड़ दे मैं तेरे आगे इस का सब ब्योरा कहता हूं॥

तेरे राज की धूम सब देस में है और सब राजा तुझ से डर्ते हैं पर मैं जो बात कहूं सो तू कान देके सुन तेरे शहर में एक तेली है और एक कुम्हार सो तेरे मार्ने की फ़िक्र में हैं पर तुम तीनों में से जो दो को मारेगा वही अचल राज करेगा तेली तो पाताल का राज कर्ता है और वुह कुम्हार जोगी बना हुआ जंगल में तपस्या कर्ता हुआ अप्ने दिल में कहता है कि राजा को मार्कें तेली को तेल के जल्ने कड़ाह में डालूं और देवी को बल देकर मैं निचिन्त राज करूं और तेली कहता है राजा और ज़ोगी को मार्कें त्रिलोक का राज मैं करूं और तू इस बात को न जान्ता था मैं ने इस वास्ते तुझे ख़बर्दार किया तू उन्ह से बचता रहना और आगे जो मैं कहता हूं सो तू सुन॥

जोगी ने उस तेली को मार्कर अप्ने बस किया है सो

का जोग पूरा हुआ वुह अपने मन में मन्सूबः कर्ता था कि मैं छोटे भाई को राज दे आया हूं चल्कर देखूं कि वुह किस तरह राज कर्ता है यिह अपने दिल में कहके चला और रात को अपने नगर के पास आन पहुंचा देव ने उसे आते देखा तब वुह पुकारा तू कौन है जो इस वक़्त शह्र में जाता है या तू अपना नाम बता नहीं तो तुझे मैं मार डाल्ता हूं तब उन ने कहा मैं राजा बिक्रम हूं तू कौन है कि मुझे टोक्ता है॥

देव बोला मेरे तईं देवतों ने भरथरी के राज की रखवाली को भेजा है राजा ने पूछा भरथरी क्या हुआ उन ने जवाब दिया भरथरी को कोई यहां से छल्कर लेगया यिह बात सुन्कर राजा हंसा और उसे कहा वुह तो मेरा छोटा भाई है फिर दैयत बोला मैं नहीं जान्ता कि तुम कौन हो और जो तुम बिक्रम इस देस के राजा हो तो मुझ से लड़ो और मुझे मार्कर जाओ बिना लड़े मैं तुम्हें शह्र में नहीं पैठने दूंगा॥

यिह सुन राजा बिगड़के बोला तू मेरे तईं क्या डराता है और जो लड़ा चाहे तो तैयार हो इस तरह दोनों बातें कर तैयार हो लड़ने लगे और राजा उस देव को पछाड़कर

यूं बिचार कर्ता हूआ रानी के पास गया और उस से पूछा तू नें वुह फल क्या किया तब वुह बोली महाराज मैं ने खाया सुन्कर राजा ने वही फल रानी को दिखाया वुह देखकर ज़र्द हो गई तब राजा उस को लेकर बाहर आया धोकर खाया तिस पीछे सोच उस को हूआ निदान बन के जाने का सामान किया राज पाट धन दौलत और रानी की महब्बत तजकर चला न किसी से पूछा न किसी को साथ लिया ऐसा निर्मोही होकर निक्ला कि किसी का ध्यान न किया॥

देस देस और नगर नगर में चर्चा पड़ा कि राजा भरथरी राज तजकर जोगी हूआ और यिह बात उड़ती उड़ती राजा इंद्र के अखाड़े में पहूंची कि वुह तो देस छोड़के गया और उस के देस में बड़ा हुल्लड़ हूआ तब यिह बात सुन्कर सब देवतों ने मिल्कर यिह बिचार किया कि एक देव को रखवाली के वास्ते राजा भरथरी के देस में भेज दो कि कोई बिदअ़त रऐयत पर न करे देव को बुलाकर वहां भेज दिया और कहा वहां की निगहबानी कर॥

यहां तो वुह रखवाली कर्ता था और वहां राजा बिक्रम

से फ़क़त यिह कहा कि मुझे कोत्वाल ने दिया है वुह सुन्कर यिह समझा कि रानी ने बुरा काम किया ॥

उसे कुछ रूपै देकर बिदा किया और आप भैचक रह गया फिर समझकर कहने लगा मैं ने तो मन अपना रानी को दिया और उस ने अपना दिल कोत्वाल को मन का भेदी कोई न मिला ऐसे जीने को और मेरी बुध को धिक्कार है जो मैं फिर राज करूं और फिट उस रानी के तईं और लअ़नत उस कोत्वाल को और उस बेस्वा को और धिक्कार है कामदेव को जो यिह मत संसार की कर्ता है कि जिस से संसार अह़मक़ हो जाता है बअ़द उस के फल लिये हुए महल में गया ॥

अपने चित में कहने लगा यिह तन मन और जी और धन सब चंचल हैं और यिह संसार जान्हार है इन्हों में से कोई क़ाइम न रहेगा जब ही पैदा हुआ तब ही काल ने खाया और जब मर्ता है तो कुछ साथ नहीं ले जाता और मेरा मेरा करके जन्म गंवाता है सुख के सब साथी हैं और दुख कोई नहीं बंटाता यिह संसार जो है समुद्र है और माया उस का जल है हौखा मछली है ऐसा वधिक कोई न मिला जो उस को मार के खाय ॥

लिया और कहा महाराज मैं इसे खाउंगा राजा फल देकर बाहर गया और रानी का जो एक मित्र कोत्वाल था रानी ने उसे बुलाकर वुह फल दिया और कहा यिह हमें राजा ने देकर कहा है जो इसे खावेगा सो अमर होगा तुम मेरे प्यारे हो इसे खाओ और अमर हो तो मुझे बड़ी ख़ुशी हो सुन्ते ही कोत्वाल ने ख़ुश होकर फल हाथ से ले लिया और अप्ने मकान को गया ॥

एक कस्बी उस की आशूना थी उसे फल देकर कहा यिह अमर फल मैं तेरे वास्ते लाया हूं तू इसे खा यिह सुन्कर उन्ने हाथ से ले लिया और उसे बिदा किया फिर अप्ने जी में बिचारा एक तो मैं कस्बी हूं और अमर हूंगी तो कित्ने पाप मैं कमाउंगी इस से बिह्तर यिह है कि यिह फल राजा को जाकर दीजिये जो राजा जियेगा तो मुझे याद करेगा और पुण्य होवेगा पाप सभी कटेंगे ॥

यिह सोचकर राजा के दर्बार में गई वुह फल राजा के हाथ दिया राजा फल को देखकर बेसुध हुआ अप्ने दिल में कहने लगा कि फल तो मैं ने रानी को दिया था जी में यिह बिचारा और हंस्कर उसे पूछने लगा यिह फल तुझे किन्ने दिया वुह बेस्वा सब बातें जान्ती थी पर राजा

ब्राह्मण ने राजा को आकर आसीस दी कि धर्म लाभ हो और वुह फल राजा के हाथ दिया राजा ने उस को हाथ में लेकर पूछा इस का बृत्तान्त कहो तब ब्राह्मण कहने लगा स्वामी मैं ने जो तपस्या की थी सो देवतों ने उस का बर अमर फल दिया मैं अमर होकर क्या करूंगा इस फल को तुम खाओ और अमर हो इस वास्ते कि तुम से लाखों जी पले हैं॥

यिह सुन्कर राजा हंसा उसे लाख रुपै दिये और गांव बृत्ति कर्के बिदा किया फिर जी में बिचार कर्ने लगा मैं तो पुरुष हूं कम ज़ोर न हूंगा यिह फल रानी को दिया चाहिये वुह मेरे प्राण का अधार है वुह जीती रहेगी तो मैं सुख भोग करूंगा॥

यिह दिल में ठान्कर राजा महल में दाख़िल हूआ फल रानी को दिखाया रानी हंस्कर पूछ्ने लगी महाराज यिह क्या चीज़ है जिसे बड़े जतन से लिये हूए तुम आये हो इस का ब्योरा कहो तब राजा ने कहा सुन सुन्दरी तू जो इस फल को खायगी सदा जोबन्वती रहेगी दिन दिन रूप बढ़ेगा और अमर होगी॥

रानी ने यिह अह्वाल सुन्कर फल राजा के हाथ से ले

फल मुझे देकर कहा जो इसे खावेगा अमर होवेगा यिह बात सुन्कर ब्राह्मणी व्याकुल हो रोने लगी फिर बोली यिह अब दुख और पाप हम किस त़रह़ काटेंगे और हमेशः भीख क्यूंकर मांगेंगे खाल मास सब हाड़ में मिल जायगा ऐसे जीने से मर जाना बिह्तर है मर जानेवाले को इत्ना दुख नहीं होता॥

इस फल को वुह खावेगा जो हमेशः दुख उठावेगा इस से जोग यिह है कि तुम यिह फल ले जाकर राजा को दो और उस से कुछ धन लो यिह सुन्कर ब्राह्मण अप्ने जी में समझा यिह सच है इस संसार में इत्ना जंजाल कौन सहे इसी त़रह़ आपस में बातें स़लाह़ की कर्के ब्राह्मण वहां से राजा के पास चला जब राजा के द्वारे पर पहुंचा द्वारपाल से कहा राजा को ख़बर दो ब्राह्मण आप के लिये एक फल लाया है॥

दर्बान ने राजा से जाकर अर्ज़ी की महाराज एक ब्राह्मण फल आप की ख़ातिर लाया है और दर्वाज़े पर ह़ाज़िर है जो कुछ ह़ुक्म हो राजा ने उसी वक़्त ह़ुक्म किया उसे अभी लाओ अह्लिकारों ने वोंहीं ह़ाज़िर किया॥

राजा बोला बिक्रम में क्या गुण थे सो मुझ से कह तब वुह बोली॥

एक दिन राजा बिक्रम कैलास को गया और वहां एक जती से मुलाक़ात हूई उस ने राजा को जोग की रीत सब बताई राजा ने अप्ने जी में इराद: किया कि जोग कमावें जोग कर्नें को तैयार हूआ राज तिलक भरथरी को दिया राज पाट पर उसे बिठा आप राज काज धन दौलत छोड़ कन्था पहन भसम लगा सन्यासी बन्कर जंगल को निकल गया और उत्तर खंड में जाकर जोग साध्ने लगा॥

उस शह्र के जंगल में एक ब्राह्मण भी तपस्या कर्ता था धूंआं पीके रहता था और भूख प्यास के दुख सह्ता था ब्राह्मण की तपस्या देखके देवते ख़ुश हूए बर उसे देने लगे और उस ने न लिया तब आकाश बाणी हूई कि हम अमृत भेजते हैं सो तू ले॥

एक आद्मी की सूरत में आकर देवता उसे फल दे यिह कह गया जो इस को तू खावेगा चिरंजीं होगा फल लेकर वुह तुर्त चला ख़ुशी ख़ुशी अप्ने घर को आया ब्राह्मणी के हाथ में वुह फल दिया और कहा आज देवतों ने अमृत

यिह सब अह़्वाल रत्नमंजरी ने सुनाया और राजा बिक्रमाजीत का जस गाया और कहा राजा भोज जो तुम इत्ने हो तो इस सिंहासन पर बैठो सुन्के राजा ने कहा सच है जो कुछ तू ने कहा यिह बात मेरी भी पसन्द आई इत्ना कहकर राजा अप्नी सभा में बैठा दीवान मुतसद्दियों को बुलाया कि तुम सब तैयारी सम्बत बान्धने की करो उस दिन की वुह साअ़त यूं टल गई राजा ने दूसरे दिन फिर सिंहासन पर बैठने की तैयारी फ़र्माई दीवान को बुलाकर कहा तुम सब इस की तुर्त तैयारी करो देर नहो ॥

यिह बात सुन्कर बररूच पुरोहित बोला राजा अभी क्यूं घब्राते हो यिह एक एक पुतली तुम से बात करेगी उन्ह को बातें सुन्कर जो कुछ कर्नी होगा सो कीजियो यिह सुन्कर राजा ने चाहा सिंहासन पर पांव बढ़ाकर रखे कि

दूसरी पुतली चित्ररेखा बोली

राजा तेरे जोग यिह आसन नहीं है और ऐसी अनीति कोई कर्ता नहीं जैसे तू कर्ने पर तैयार हूआ है इस सिंहासन पर बैठे वुह जो बिक्रम सा राजा हो तब

लाइक़ हूं कि नहीं तुम शास्त्र देखकर मुझ से बिचार कहो तब सब पंडितों ने बिचार कर्के राजा से कहा महाराज अब जो तुम्हारा प्रताप है सो तीनों भवन में छा रहा है अब जो कुछ तुम्हें कर्नी हो सो कीजिये दुश्मन तुम्हारा कोई नहीं ॥

राजा ने यिह सुन्कर पंडितों से कहा कि अब तुम बताओ कि किस बिध से सम्बत बांधें जो कुछ शास्त्र की रीत से मुनासिब हो तिस तरह से हमें कहो तब पंडितों ने कहा पहले तो अजीत माला पहनो फिर उस के बअ़द देस देस के ब्राह्मण और ज़मीन्दार राजे और अपने सब कुम्बे के लोग बुलाओ सवा लाख कन्या दान और गौदान सवा लाख ब्राह्मणों को करो और जितने ब्राह्मण तुम्हारे मुल्क के हैं उन की बृत्ति कर दो एक बरस का ख़ज़ानः ज़मीन्दारों को मुआ़फ़ करो और जो भूखा कंगाल इस बरस में आवे उस की बृत्ति का हुक्म करो ॥

इसी तौर से राजा ने सब काम किया और सिवा उस के जो जो दान पुण्य किया उस का बयान किस से हो एक बरस तलक राजा अपने घर में बैठा पुराण सुन्ता रहा और इस तरह से सम्बत बान्धा कि तमाम दुन्या के लोग धन्य धन्य कर्ते थे ॥

किया राजा वहां से अप्ने घर को आया और अप्ने जी में बहुत सा ख़ुश हूआ और जित्ने उस राजा के दुश्मन थे उन्हों के जी में डर हूआ राजा के देश के लोगों ने बहुत ख़ुशी की और दीप दीप के राजा ख़िद्मत के वास्ते आये और जो राजा ग़ुरूर कर्ता था उस का वुह राज जाकर छीन लेता और अप्ना राज कर्ता॥

ग़रज़ शर्क़ से ग़र्ब तक ख़ूब उस ने अप्ना राज किया सब रऐयत आनन्द से उस के राज में बस्ती थी और जो क्षत्री थे उस से डर्ते थे और जो कोई देश ब देश जाता था वहां बिक्रम का धर्म सुन्ता था सब मुल्क आबाद देख़ता था कहीं दुखी उसे नज़र न आता था डांड और बान्ध उस के राज भर किसी ने कान से न सुना बल्कि घर घर आवाज़ बेद और पुराण की आती और जित्ने लोग थे अश्नान ध्यान कर्के तीनों वक़्त अप्ने भगवान की याद में रहते थे अप्ने अप्ने घर में सब राजा की सी सभा कर्के ख़ुश रहते थे राजा राज और प्रजा सुखी॥

इस में एक दिन राजा बिक्रमाजीत ने सभा की और सब पंडित बुलाये पंडितों से राजा ने पूछा मेरे जी में है अब मैं सम्बत बान्धूं सो तुम से पूछता हूं कि मैं इस बात के

जवाहिर उस में जड़ा है और बत्तीस पुत्लियां भी कि अमृत देकर उन को सांचे में ढाला है लगी हैं तुम रुख़्सत होते हुए वुह सिंहासन राजा से मांगो कि उस पर बैठकर आनन्द से राज करोगे ॥

यिह राजा को दीवान ने सलाह दी और सुब्ह को राजा के दर्बार में दीवान गया ख़बर दी महाराज बिक्रम रुख़्सत होता है बाहर खडा है ॥

यिह सुन्कर राजा फ़िल्फ़ौर दर्वाज़े पर आया और बिक्रम ने देखकर अप्ना माथा निवाया राजा ने बिक्रम से कहा जो तुम्हारे जी में आवे सो मांगो मैं ख़ुश होकर वोही दूंगा बिक्रम बोला महाराज जो आप ने मुझ पर दया की है तो वही सिंहासन मुझे बख़्शो ॥

यिह बात सुन्कर राजा बोला अच्छा सिंहासन तो हम ने तुम्हें दिया पर यिह काम मंत्री का है इसे तुम नहीं जान्ते थे यिह कहकर सिंहासन मंगाया और पान तिलक देकर उस पर बिठाया कि तुम अब अजीत हुए किसी बात की जी में चिन्ता न कर्नी गन्धर्बसैन मेरा बड़ा दोस्त था और तू उस के ख़ान्दान में बड़ा नाम्वर हुआ ॥

इस तरह से राजा बिक्रम को दुआ देकर रुख़्सत

महाराज गन्धर्बसैन का बेटा बिक्रम आप के दर्शन के लिये आया है यिह बात राजा ने सुन्कर तुर्त बुलाया तब वुह दीवान राजा को लेगया और अप्ने राजा से मिलाया राजा उस से उठ कर मिला और आदर कर्के आधे आसन पर बिठाया क्षेम कुशल पूछी बअ़द उस के रहने के लिये मकान बताया राजा उठकर उस मकान में आया वहां रहने लगा जब दस पांच दिन बीत गये दीवान से राजा बिक्रम ने कहा हमें तुम बिदा कर्वा दो जो हम अप्ने स्थान को जायें॥

तब मंत्री कहने लगा हमारे राजा का यिह सुभाव है जो उन से मिल्ने को आता है उसे आप से रुख़्सत नहीं कर्ते तुम रुख़्सत मांगो और जिस बात की ख़्वाहिश हो सो मुझे कहो अप्ने जी में कुछ शर्म न करो तब राजा बोला मुझे कुछ नहीं चाहिये जो कोई जो बर चाहे मुझी से ले तब दीवान बोला राजा यिह हमारी बात सुनो इस राजा के घर में एक सिंहासन है सो वुह सिंहासन पहले महादेव ने राजा इंद्र को दिया था और उस राजा ने इस को दिया उस सिंहासन में यिह गुण है जो उस पर बैठे सात दीप और नौ खंड पृथ्वी का अजीत राज करे और बहुत सा

जब तलक राजा बाहु तुझे राज तिलक न देगा तब तलक तेरा राज अचल न होगा और वुह जो ख़बर पावेगा वोंहीं चढ दौड़ेगा और तुझे आकर एक घड़ी में ख़ाक के बराबर कर देगा तुझे जो मैं मसूलहत दूं उसे मान और किसी तरह से उस राजा के पास जा राजा को महब्बत दिलाकर तिलक उस से ले जिस से अचल राज तू करे॥

राजा बिक्रम बड़ा अक़्लमन्द था इस बात पर क़ाइम रहा ऐसी सख़्त सख़्त बातें लूतबरन से सुन्कर कुछ दिल में न लाया हंस्कर कान देकर सब सुनीं फिर लूतबरन ने कहा जो तुम्हें चल्ना है तो हमारे ही साथ चलो और पंडितों से अच्छी साअ़त दिखाकर चल्ने की तैयारी करो॥

दूसे दिन सुबह के वक़्त राजा लूतबरन मंत्री के साथ होकर चला और राजा बाहुबल के नगर में पहुंचा तब उस दीवान ने राजा से कहा यहां तुम बैठो और मैं अप्ने राजा को तुम्हारे आने की ख़बर दूं यिह बात राजा से कहकर अप्ने राजा के मंदिर में गया उस को सलाम किया और सब समाचार और अप्नी हक़ीक़त समेत राजा का अहूवाल कहने लगा॥

इन सब को बन्द में दिया जब लूतबरन ने यिह बात पूछी तब राजा कहने लगा मैं एक दिन शिकार को गया था इत्तिफ़ाक़न् जंगल में राह भूल गया तब एक पेड़ पर चढ कर चारों तरफ़ देखने लगा कि एक कौवे ने मुझ पर बीट कर दी इस लिये मैं ने सब कौवों को बन्द किया जब तक कि उन्ह में से कोई सच न कहेगा एक कौवा इन में से न छोड़ूंगा बल्कि जान से सब को मारूंगा॥

फिर लूतबरन बोला महाराज यिह काम मेरा है जब तुम्हें मैं ने मग़रूर देखा तब मुझे ग़ुस्सः आया अक़्ल मेरी उस वक़्त जाती रही यिह सुन्कर राजा हंसा और बिगड़ कर कहने लगा मुझे ग़ुरूर क्यूं नहो राजा मैं हूं दाना मैं हूं सिपाही मैं हूं और कौन सी बात मुझ में नहीं तुम कहो तब वुह बोला जो नगर तुम ने नज़र भर देखा उस का मैं सब बयान कर्ता हूं॥

राजा बाहुबल वहां का क़दीम राजा है और गन्धर्बसेन बाप तुम्हारा उस का दीवान था राजा को उस की तरफ़ से कुछ बे इअतिबारी हुई तब उसे छुड़ा दिया वुह नगर अंबावती में आया और उस जगह का राजा हुआ उस का बेटा तू बिक्रम है तुझे जग में कौन नहीं जान्ता पर

होश्यार पंडित है वुह कौवे के भेस में रहता है यिह काम उस का हो तो हो क्यूं कि कौवे की सूरत एक वुह बच रहा है तब राजा ने कहा वुह किस तरह आवे उस का कुछ समझ कर इलाज बताओ कोई तुम्हारे यहां से वकील जाय और उस को लेआय तुम अप्ने यहां से दो कौवों को भेज दो वे जाकर ले आवें ॥

उन्हों में से दो कौवे वहीं गये उन्ह की लूतबरन ने बहुत सी आवभगत की और कहा तुम यहां किस लिये आये हो तब वे बोले महाराज तुम्हारे बग़ैर हम सब कौवे मारे जाते हैं जो तुम राजा बिक्रमाजीत पास चलो तो सभों की जानें बचें तब लूतबरन बोला धन्य भाग जो तुम मेरे पास अप्ना मतलब समझ कर आये हो जो कुछ काम मुझ से होगा मैं कमी न करूंगा ॥

यिह कह कर अप्ने राजा पास आया और राजा से हुक्म लेकर उन के साथ गया जब सब कौवों ने उस दीवान को देखा तब राजा से कहने लगे जिस का हम नाम लेते थे वुह यही है राजा ने देखकर उसे आदर करके आधी गद्दी पर बिठाया और क्षेम कुशल पूछी वुह दुआ देकर बोला किस लिये आप्ने मुझे याद किया और किस वास्ते

का दीवान जिस का नाम लूतबरन था वुह कौवे के भेस में रहता था उस तरफ़ से उड़ा हूआ जाता था उस ने यिह राजा के मुंह से बात सुनी बहुत दिल में ख़फ़ा हूआ ग़ुस्से से उस के मुंह में बीट कर दी॥

राजा ग़ज़ब में आया इत्ने में लोग कुछ उस के वहां आन पहुंचे उन के साथ होकर अप्ने शह्र में दाख़िल हो दीवान को हुक्म किया जहान में जहां तलक कौवे हैं पकड़ लावें यिह सुन्तेही चारों तरफ़ बहलिये दौड़े और कौवे पकड़ पकड़ लाये और पिंजरों में बंद किये॥

राजा ने जाकर उन्ह कौवों से कहा ऐ चंडालो वुह कौन सा कौवा था जिस ने हमारे मुंह पर बीट की तुम सच कहोगे तो हम छोड़ देंगे नहीं तो सब को मार डालेंगे यिह सुन्कर सब बोले महाराज हम में कोई कौवा नहीं रहा जो पकड़ा नहीं आया और वुह काम हम से नहीं हूआ तब राजा ज़ियादः ख़फ़ा हूआ कि तुम सब के सिवा वुह कौन कौवा है कि जिस ने यिह काम किया॥

तब उन्हों ने कहा महाराज सच पूछ्ते हो तो हम कहते हैं बाहुबल एक राजा है मश्रिक़ से मग्रिब तलक उस का राज है और उस का दीवान लूतबरन बड़ा दाना बहुत

दर्बार में हाज़िर रहने लगे इसी तरह से राजा राज कर्ने लगा ॥

कित्ने दिनों के बअ़द एक दिन राजा शिकार को चला कुत्ते बाज़ बह्री और जित्ने शिकारी जान्वर थे साथ लिये और जित्ने साथ में अच्छे अच्छे गुलचले और तीर अन्दाज़ थे साथ लिये जाकर एक जंगल में पहुंचे हिरन के पीछे राजा ने घोड़ा डाला ॥

राजा आगे बढ़ गया साथ कोई न पहुंचा एक बड़े जंगल में राजा जा निक्ला और वहां जाकर सोच कर्ने लगा कि मैं कहां आया राह भी भूला और साथ भी गंवाया इत्ने में जा निगाह की एक बड़ा दरख़्त देखा उस दरख़्त की फुनंग पर चढ़ गया और वहां से देख्ने लगा जंगल ही जंगल नज़र आता था मगर एक तरफ़ जो देखा एक शह्र नज़र आया उस को देख कर राजा को एक ढाड़स सी बन्धी ॥

वुह नगर जो देखा निहायत आबाद है कबूतर वहां उड़ रहे हैं चीलें मंडला रही हैं सूरज की झलक से हवेलियों के कलस चमक रहे हैं अप्ने जी में कहने लगा यिह नया शह्र मैं ने देखा कल इसे छीन लूंगा और उस नगर के राजा

राजा ने बिक्रमाजीत को बुलाया कहा हम तुम बैठ कर एक जागह खीरा खावें वुह राजा जोगी था और सब इल्म जान्ता था उन्ह लकीरों मे बच कर सिंहासन के पास जा खड़ा रहा खीरा और छुरी उस के हाथ से ले ली दाहिने हाथ में छुरी रखी और बांये हाथ में खीरा लिया राजा संख ग़ाफ़िल था फुर्ती कर्के उसे छुरी मारी राजा का काम तमाम किया॥

यिह बात रत्नमंजरी ने ज़ाहिर की राजा भोज तू इस बात को सुन ख़ुदा जो रह्म करे तो तिन्के से पहाड़ करे और ग़ज़ब करे तो पहाड़ से तिन्का किताब में जो लिखा है वुह झूठ नहीं होता जब मा के पेट में इन्सान आता है चार बातें साथ लाता है नफ़्अ नुक़सान दुख सुख तीन लोक और चौद: तबक़ में फिरे लेकिन क़िस्मत का लिखा नहीं मिटता॥

भाई को मारा दिल में ख़ुश हूआ उस के लहू का माथे पर टीका दिया उठकर सिंहासन पर बैठा और चंवर झलवाया उस राजा की रानी उस के साथ सती हूई यिह राजनीति से न्याव कर्ने लगा और जित्ने राजा उस के राज के थे सब सुन्कर ख़ुश हूए मुजरे को आये दोनों वक़्त

या मिट्टी को तब ब्राह्मणों ने कहा राजा कुछ हम अच्छा नहीं देखते क्यूं कि तुम्हारी मत कुमत होगई जब मर्ने के दिन आद्मी के नज़्दीक आते हैं तो उस की मत मारी जाती है ॥

तब राजा बोला तुम दीवाने हो और मुझे भी बावला बनाते हो जो ख़ुदा ने लिखा है वही होवेगा उसे कोई मिटा नहीं सक्ता सब पंडित आपस में कहने लगे इस राजा ने क्या अप्ना अकाज किया तब राजा संख ने बिक्रम के मार्ने की यिह फ़िक्र की सात लकीरें कोयले से जादू की काढ़ीं और उस पर भुस फैला दिया जो उसे मअ़लूम नहो और उन्ह लकीरों का यिह गुण था जो उस पर पांव धरे बावला हो जाय और एक खीरा मंगाकर जादू किया और एक छुरी पढ़ कर हाथ में रखी ॥

उस छुरी खीरे का यिह असर था जो उस छुरी से वुह खीरा काटे उस का सिर कट जाय पंडितों से कहा उसे बुलाएं उन्ह लकीरों पर पांव धर के जो आवेगा दीवानः हो जायगा बावला होकर यिह खीरा जो हाथ से लेकर काटेगा तो सिर उस का कट जायगा जित्ने क्षत्री राजा के साथ थे अप्ने दिल में फ़िक्रमंद हुए कि इस राजा ने दग़ा यहां की यिह क्षत्रियों का धर्म नहीं ॥

वहां जाकर क्या देखता है कि एक तालाब पर राजा बिक्रम तपस्या कर्ता है मिट्टी का एक महादेव बनाकर पूजता है और दंडवत कर रहा है॥

यिह देख कर पंडित उलटा फिर आया सब पंडितों को लेकर राजा के पास गया राजा से कहने लगा तुम हमारे शास्त्र को झूठ जान्ते थे और अब हम देख आये फलाने जंगल में राजा बिक्रमाजीत आन पहुंचा राजा संख उस रोज़ सुन कर चुप रहा उस की सुबह को उठा और उस बन में जातेही छिप कर देखने लगा कि वुह क्या कर्ता है॥

जहां राजा बिक्रमांजीत बैठा था वहां से वुह उठा और तालाब में नहाकर फिर अपने आसन पर बैठा और उसी तरह से महादेव की पूजा कर्ने लगा और यिह राजा भी निकल कर वहां खड़ा हूआ जब वुह महादेव की पूजा कर चुका तब उसी महादेव पर इस ने पेशाब किया॥

जित्ने राजा के साथ लोग थे कहने लगे इस की अक्ल मारी गई है कि पूजे हूए देवता पर इस ने मूता एक पंडित उन्ह में से बोल उठा महाराज यिह तुम ने क्या किया तब वुह बोला हम ज्ञान के ब्राह्मण हैं देवता को पूजें

भैचक रह गया ब्राह्मण कहने लगे हम सब ने शास्त्र देखा है उस से यही अहवाल निकला है जो हम ने तुम से कहा मगर एक बात और है कि हम उसे मुंह से निकाल नहीं सक्ते तब राजा ने कहा ख़ैर जो तुम ने वुह बात कही यिह भी कहो तब उन्हों ने कहा ॥

हमारे बिचार में यिह आता है कि संख को मार कर बिक्रम राज करे यिह बात सुन कर राजा हंसा और कहने लगा ये पंडित बावले हैं इन्हें कुछ ज्ञान नही इस लिये ऐसी बात कहते हैं यिह बात सुनी अन सुनी कर राजा चुप रहा पंडित अप्ने दिल में शर्मिन्दः हूए कि हमारे शास्त्र को इन्ने झूठ जाना और हमें दीवानः ठहराया ॥

जब कित्ने एक दिन इस पर गुज़रे पंडित अप्ने मकानों में बैठ कर नुजूम देखने लगे उन्हीं में से एक पंडित बोला मेरे बिचार में यिह आता है कि राजा बिक्रम कहीं नज़दीक आन पहुंचा है तब दूसरा उन में से बोला यहां के किसी जंगल में है और एक उन्ह में से कहने लगा उस जंगल में एक तालाब भी है वहीं अखाड़ा कर्के रहा है तब एक ब्राह्मण उन्ह में से उठ खड़ा हूआ और जंगल को चला ॥

कहते थे और बैसनी से बेटा जो हूआ उस का नाम चंद्र रखा वुह बडा सख़ी और रह़ दिल था सूद्रनी से जो बेटा हूआ उस का नाम धन्वंतर बैदों में वुह बड़ा बैद था छः बेटे राजा के हूए एक से एक अच्छा ॥

ग़रज़ अमरसिंह के घराने में सब के सब खूब हूए और वुह जो ब्राह्मणी से हूआ था वही राजा की दीवानी कर्ता था उस से जब कोई तक़्सीर हूई तब राजा ने ख़िद्मत ले ली वुह लड़का वहां से निकल कर धारापुर में आया ॥

ऐ राजा वहां सब तुम्हारे बुज़ुर्ग थे उसे उन्ह सभों ने माना बड़ी आवभगत की वहां का राजा तुम्हारा बाप था कित्नी मुद्दत के बअ़द उस ने दग़ा कर्के उस राजा को मार डाला वहां का राज लेकर उज्जैन नगरी में आया और यहां आकर मर गया ॥

संख जो राजा का बड़ा बेटा क्षत्रनी के पेट का था वुह आन कर वहां का राजा हूआ राज कर्ने लगा और आगे यिह अहवाल है ॥

एक रोज़ पंडितों ने आकर राजा संख से कहा कि तेरा दुश्मन दुन्या में पैदा हूआ है यिह बात सुन कर वुह

कहते थे और बैसनी से बेटा जो हूआ उस का नाम चंद्र रखा वुह बडा सख़ी और रहम दिल था सूद्रनी से जो बेटा हूआ उस का नाम धन्वंतर बैदों में वुह बड़ा बैद था छः बेटे राजा के हूए एक से एक अच्छा ॥

ग़रज़ अमरसिंह के घराने में सब के सब ख़ूब हूए और वुह जो ब्राह्मणी से हूआ था वही राजा की दीवानी कर्ता था उस से जब कोई तक़्सीर हूई तब राजा ने ख़िदमत ले ली वुह लड़का वहां से निकल कर धारापुर में आया ॥

ऐ राजा वहां सब तुम्हारे बुज़ुर्ग थे उसे उन्ह सभों ने माना बड़ी आवभगत की वहां का राजा तुम्हारा बाप था कित्नी मुद्दत के बअ़द उस ने दग़ा कर्के उस राजा को मार डाला वहां का राज लेकर उज्जैन नगरी में आया और यहां आकर मर गया ॥

संख जो राजा का बड़ा बेटा क्षत्रनी के पेट का था वुह आन कर वहां का राजा हूआ राज कर्ने लगा और आगे यिह अहवाल है ॥

एक रोज़ पंडितों ने आकर राजा संख से कहा कि तेरा दुश्मन दुन्या में पैदा हूआ है यिह बात सुन कर वुह

कोस पर आबि हयात का चश्मः पर तुम कम बख़्त हो तुम ने नहीं पहचाना अपने दिल में क्या समझे हो ॥

तुम जैसे इस दुन्या में कड़ोड़हा पड़े हैं तुम ने इत्ने ही में मग़रूर होकर अपने तईं भुला दिया और यिह जिस का सिंहासन है उस राजा के यहां तुम जैसा एक एक अद्ना नौकर था ॥

यिह सुन कर राजा को ग़ुस्सः आया और कहने लगा इस सिंहासन को अभी मैं तोड़ डाल्ता हूं इत्ने में बररुच पुरोहित राजा का बोला राजा यिह इन्साफ़ से दूर है पुतली की बात कान से सुन लो और जो कुछ कर्नी हो फिर कर लीजो राजा ने कहा तू इस का अहवाल कह तब पुतली बोली ॥

मैं क्या माजरा कहूं इत्ना ही सुन तुम जल कर ख़ाक हो गये और जब तमाम हक़ीक़त उस राजा की सुनोगे तो और शर्मिन्दः होगे अपने दिनों को रोओगे लोगों के आगे भी हल्के होगे इस कहवाने से नकहवाना भला है हम तो उसी रोज़ मर चुकी थीं और सिंहासन फट चुका था जिस रोज़ से कि हम राजा बिक्रमाजीत से बिछड़ी थीं अब हमें क्या डर है ॥

पुत्लियां जान्दार क्यूं कर हूइयां तैश खाकर गज़ब में आकर पांव उधर से खैंच लिया और पुत्लियों से कहने लगा ॥

क्या देखा और क्यूं हंसियां मुझ से बयान करो क्या मैं बली या राजा का बेटा या सख़ी नहीं या क्षत्रियों में काइर हूं या नामर्द हूं या बेरहम हूं या और राजा मेरे हूक्म में नहीं या मैं पंडित नहीं या मेरे यहां पद्मिनी रानी नहीं या मैं राज नीति नहीं जान्ता या मैं किसी की मज्लिस में नीचे होकर बैठा फिर किस बात में नालाइक हूं मेरे दिल में शक पड़ा है सो मुझे बताओ ये बातें राजा की सुन्कर उन्ह में से

पहली पुत्ली रत्नमंजरी बोली

राजा दिल लगाकर मेरी बात सुनो और यिह क़िस्सः मैं तुम से बयान कर्ती हूं तुम गुण गाहक और क़द्रदान हो जो तुम ने बातें कहीं सब दुरुस्त हैं सूरज से भी तुम्हारे ग़ज़ब की आग का शुअलः बुलन्द है पर इत्ना दिमाग़ मत करो पुराणी कथा सुनो इस दुन्या का अन्त नहीं ख़ुदा ने इस में क़िस्म क़िस्म और रंग रंग के जवाहिर पैदा किये हैं एक एक क़दम पर दौलत का गंज है और एक एक

राजा ने बैठने की तैयारी की जित्ने राजा उस के राज के थे और पंडित और क़राबती दूर और नज़दीक के उन्हें न्योता भेज कर बुलाया और आप अश्नान करके अच्छे कपड़े पहने पंडित बेद पढ़ने लगे और गंधर्ब गीत गाने लगे भाट जस बयान कर्ने लगे और तरह तरह के बाजे बजने लगे हर हर महल में शादियां नाच राग रंग मचे जित्ने लोग आये थे उन सब की ज़ियाफ़त की ब्राह्मणों को बृत्ति गांव भूखों को खाना और रूपए नंगों को कपड़ा और माल अस्बाब रऐयत को बख़्शिश और इन्आम तमाम शह्र में ख़ैर ख़ैरात फ़ौज को ख़िल्अत और इज़ाफ़े हम्निशीनों पर तरह तरह की मिह्रबानियां नवाज़िशें और जित्ने लोग उस सभा में इकठे हूए थे जैजैकार कर्ते थे और ख़ुदा का नाम लेते थे ॥

बीच में सिंहासन धरा था राजा ख़ुशी ख़ुशी गणेश को मनाता हूआ सिंहासन के पास जाकर खड़ा हूआ दाहिना पांव बढ़ाकर चाहा कि उस पर रखें बेइख़्तियार पुतलियां खिलखिला कर हंसियां और सब ने यिह देखा राजा अप्ने दिल में कटा रुककर निहायत शर्मिंदः हो कुछ दहशत खाई कुछ उसे अचम्भा हूआ कि ये बेजानें

लो जहां जहां का जवाहिर जाता रहा है जड़ कर जल्दी तैयार करो ॥

यिह कह कर राजा महल में दाख़िल हूए सिंहासन बन्ने लगा पांच महीने में सब तैयार हूआ और पुत्लियां ऐसी बन कर खड़ी हूइयां गोया अभी बोल्ती हैं और चल्ती हैं ग़रज़ सिर से पांव तलक ख़ूबियों में भरी हूई आंखें हिरन की सी कमर चीते की सी पांव का यिह अंदाज़ जैसी हंस की चाल जिन्हों ने सूरत उन की देखी अप्नी आंखों की पुत्लियों में जगह दी ॥

तब पंडित राजा से सिंहासन की हक़ीक़त कहने लगे राजा सुन मनी जीना इख़्तियार ख़ुदा के है पर इन्सान को चाहिये जीते जी सब ज़िन्दगी का ऐश कर ले यिह राजा सुन कर बहुत ख़ुश हूआ और कहने लगा शायद ये पुत्लियां ख़ुदा ने अप्ने हाथ से बनाइयां हैं या इंद्र के यहां की परियां हैं ॥

यिह कह कर पंडितों को हुक्म किया नेक साअत अच्छी लग्न बिचारो जो मैं उस साअत सिंहासन पर बैठूं सुन्तेही पंडितों ने बिचार किया कातिक महीने में एक दिन शुभ लग्न ठहराई सब जोग उस के अच्छे थे कहा कि इस साअत तुम बैठो ॥

लाख मज़दूर उठाते थे और ज़ोर कर्ते थे ज़रा भी वुह जगह से न हिल्ला था तब उन में से एक पंड़ित ने अर्ज़ की महाराज यिह सिंहासन देवताओं का या दानाओं का बनाया हूआ है यिह जगह से न हिलेगा और न उठेगा बल लेगा इस को बल दीजिये ॥

तब राजा ने कड़ोड़ भैंसे और बक्रे बांही बल दिये चारों तरफ़ बाजे बज्ने लगे और जैजैकार होने लगे तब बल लेकर हाथ लगाते ही वुह सिंहासन ऊपर को उठ आया झाड़ बुहार कर एक ज़मीनि पाकीज़ः पर रख दिया राजा सिंहासन देख कर बहुत ख़ुश हूआ जब उस की मिट्टी छुड़ाकर गर्द ओ ग़ुबार दूर कर धोया और पोंछा एसा चमक्ने लगा कि आंख किसी की उस पर न ठहर्ती थी जिस ने उस जड़ाऊ सिंहासन को देखा उसे ख़ुदा की क़ुद्रत का तमाशा नज़र आया कारीगरों ने एसा बनाया था कि किसू ने न देखा न सुना ॥

आठ आठ पुत्लियां चारों तरफ़ बनी हूईं थीं और एक एक फूल कंवल का हर एक के हाथ में था अगर सुर या मुन उसे देखें भैचक हो जावें राजा ने तमाम कारीगरों को बुलाकर फ़र्माया जित्ने रूपए ख़र्च हों ख़ज़ाने से ले

सुन्तेही राजा को ख़ौफ़ आया हर्कारों को साथ लेकर घर को फिर आया रात को फ़िक्र के मारे नींद न आई सात पांच कर के जों तों वुह रात गंवाई सुबह होनेही अष्णांन कर के दर्बार किया पंडितों को और नुजूमियों को बुलाया और रात का सब अफ़्साना ज़बान पर लाया॥

नुजूमियों ने घड़ी साअत और वुह दिन बिचार कर के कहा राजा हमारे बिचार में कुछ वहां लक्ष्मी का लक्षण नज़र आता है और पंडितों ने कहा इस मकान में बहुत दौलत है॥

सुन्तेही राजा ने तमाम उस शह्र के बेल्दारों को हुक्म किया कि लाख बेल्दार वहां जाओ और उस मक़ाम की तमाम ज़मीन खोदो वे बमूजिब हुक्म के रवान:हुए बअद उन के सब अपने मुसाहिबों को भेजा और आप भी सवार होकर वहां आया॥

बेल्दारों ने जब चारों तरफ़ से खोदा और वहां की मिट्टी दूर की एक पाया नज़र आया तब राजा ने फ़र्माया अब ख़बर्दारी से खोदो टूट न जाय जब खोदते खोदते चारों पाए सिंहासन के नज़र आये राजा ने कहा अब इसे बाहर निकालो॥

में आता है बक्का है चौथे ने कहा फिर समझा जायगा अब जाने दो देर होगी ॥

आपस में यिह बात कह कर राजा के पास गयें पहले मुजरा किया और जहां भेजा था वहां का अहवाल अर्ज़ किया राजा ने सुन कर पूछा हमारे राज में सब लोग ख़ुश रहते हैं और अपने अपने घर में बैठ कर हमारे हक़ में क्या क्या कहते हैं तब उन्हों ने हर एक का अहवाल कहकर वुह क़िस्सः राह का जो सुना था बयान किया और कहा कि अजब असर उस मकान का है कि जब वुह उस मकान पर चढ़ता है एक रऊनत उस पर चढ़ जाती है और जब वुह वहां से उतरती है निशः सा उतर जाता है फिर अपनी हालति असूली में आता है ॥

राजा ने कहा तुम मुझे वहां लेचलो और उसे दिखाओ कि वुह जगह कौन सी है तब राजा ख़ुशी ख़ुशी उठ हकीरों को लेकर उस मकाम पर गया वहां छिपूकर चुपके कहीं बैठ रहा इतने में क्या सुन्ता है कि वुह मचान पर पांव रखतेही कहने लगा लोग जल्दी जाएं और राजा भोज को गढ़ से पकड़ लावें मारें उस से जल्दी मेरा राज ले दें इस में जस और धर्म दोनों उन्हें होगा ॥

थे उन्हीं ने कहा तूने ऐसी बात मुंह से निकाली अगर राजा सुने कभी तुझे तोप के मुंह पर रखकर उड़ा दे सुन्तेही वुह गिड़गिड़ाने लगा रहे सहे होश औ हवास और भी जाते रहे जान के डर से घबा दम उस का होंठों पर आ रहा मिन्नत और ज़ारी से बारे छूट गया ॥

राजा के उस फ़िद्दीने वहां से घर की राह ली पर वुह जब उस मचान पर चढ़ता तो ऐसी बकास किये बिन न उत्तती एक दिन चार हर्कारे राजा ने एक काम को किसी तरफ़ भेजे थे वे रात को उधर से फिरे हूए चले आते थे और वुह मचान पर चढ़ा हूआ बक रहा था कि बुलाओ हमारे दीवान और अहलि,कारों,को कि इस जगह ख़ासे ख़ासे महल और एक गढ़ बनावें सब सरंजाम लड़ाई का उस में जमअ करें कि मैं राजा भोज से लड़ूं और मारूं जो मेरी सात पुश्त का राज यिह राजा क्ली है ॥

यिह सुन्तेही उन चारों हर्कारों को अचम्भा हूआ और एक एक को उन में से ग़ुस्सः आया एक ने ग़ज़ब से कहा इसे जान से मारो दूसरे ने कहा इसे तंबीह करके मुश्कें बांध राजा ही के पास ले चलो वुह इस के हक़ में जो चाहे सो करे तीसरे ने कहा इस ने शराब पी है मतवाला है जो मुंह

ने खीरे बोए थे जब वे उगे बेलें तमाम खेत में फैल गईं और ख़ूब हरीावल हूआ ज़र्द ज़र्द फूलों ने और ही बहार दी ॥

जब वुह खेत फला और तैयारी पर आया तब उस खेत वाले ने रखवाली को एक मकान तजवीज़ किया देखा दर्मियान उस खेत के एक चौका ज़मीन का ख़ाली रह गया है कि न कुछ जमा है न उपजा है रखवाली कर्ने को गिर्द इस्तादे लगाकर उपर एक मचान सा बांधा उस पर चढ़ कर चारों तरफ़ निगाह कर्ते ही कहने लगा कोई है इसी वक़्त भोज को गढ़ से पकड़ लावे और सज़ा को पहुंचावे ॥

राजा के नौकरों में से एक ने इस बात को सुन्तेही टांग पकड़ कर उसे नीचे गिरा दिया और मुंह ही मुंह थपेड़े मार मार सारा मुंह सुजा दिया कान पकड़ कर उठाया और बिठाया ग़ुरूर का निशः जितना उसे चढ़ा था सब उतर गया तौबः धाड़ कर्के पांओं पड़ा और कहने लगा मैं ने क्या ऐसी तक़सीर की जो मुझ पर यिह मार पीट हूई ॥

इधर उधर की राह बाट के लोग जो वहां इकठे हूए

फ़ौवारे छूटते हुए चादरों से पानी बहता हुआ आब जोएं चारों तरफ़ जारी सर्व खड़े हुए और छोटे छोटे दरख़्त लगे हुए रविशें पट्टियां सब दुरुस्त फूल हज़ारों रंग के क्यारियों में फूले हुए हर हर महल में एक एक रानी ऐश ओ कामरानी से राजा का दिल हाथों में लिये रहती थी नाच राग रंग रात दिन होता था और वुह आप यिहं सुघड़ था जो बात बात में मोती पिरोता और नौ किस्म के साहिबि कमाल जैसे नौ रत्न उस की मजलिस में हाज़िर रहते थे ॥

राजा इंद्र उस की सभा को देख कर रश्क की आग से जलता था और उस का अखाड़ा हसरत के मारे हाथ मलता था रंडी मर्द उस की सूरत पर दीवाने थे जिस ने एक बार उसे देखा आप में न रहा जिस ने उस की खूब सूरती का बयान सुना बे चैन हुआ जोबन के मद में सरशार मोहन का औतार नौ जवान चातुर साहिबि तदबीर ॥

उस नगरी में वुह राजा यों राज कर्ता था उस की सैर और तमाशे को शहर के किनारे बाग़बानों ने कोसों तक क्यारियां बनाई थीं और हर रंग के फूलों की बहारें दिखाई थीं और उन के बराबर एक खेत में किसी मुराई

क़िस्सः हो रहा मअ़शूक़ बाज़ार में सैर करते हुए आशिक़ पीछे पीछे फिरते हुए दिन रात यिह समां वहां रहता था बाग़ बाग़चे सैर ओ तमाशे को बने हुए दरख़्त मेवों से झूमते हुए और फूल क्यारियों में खिले हुए ॥

तालाबों में कंवल फूले हुए बावलियों में पानी झलकता हूआ हर एक कूए पर रहट चलता हूआ पनघट लगा हूआ और राजा के चौरासी ख़ास महल ऊंचे ऊंचे दर्वाज़े ख़ुश क़िताअ़ चार दीवारियां सीधी खिंची हुइयां चारों तरफ़ उन के बाहर अन्दर मकान अनूठे अनूठे बने हूए ॥

कोठरियां दालान दर दालान बारहदरियां बालाख़ाने चौमहल्ले पचमहल्ले रंगमहल ऐशमहल अटारियां बंगले तैयार चिलवनें पर्दे हर हर दर पर लगे हूए फ़र्श चान्दनी सोज़नी क़ालीनों का जाबजा बिछा हूआ मसनद तकये लगे हूए शहनिशीनों में दंगल और कुर्सियां सोने रूपे की जड़ाऊ बिछी हूई ताक़ों पर शीशे बेद मुश्क गुलाब के चुने हूए सायबान ताश बादले के खिंचे हूए नमगीरे बजअ़ी बजअ़ी जगह अपने अपने मौक़अ़ पर खड़े हूए ॥

सहन में क्यारियां बनी हूई चौपड़ की नहरें पानी से भरी हूई लहरें लेती हूई हौज़ बेद मुश्क गुलाब से भरे हूए

